| सर्ग | श्लोक | विवरण |
|---|---|---|
| | ४६–५० | राम द्वारा उसका वर्णन । |
| | ५१–७१ | सेतु वर्णन । |
| १५ | १८–२२ | अंगद का रामदूत होकर रावण के पास जाना और सन्देश कहना । |
| | २३–२७ | अंगद का रावण को उपदेश । |
| | २८–४१ | राक्षसों का क्रुद्ध होना। अंगद को बाँध लेने का प्रयास। परन्तु अंगद का आकाश मार्ग से अपनी सेना में चले जाना। |
| | ४२–५५ | रावण के नाना, माल्यवान का रावण को सीता को लौटा देने का आदेश करना। |
| | ५६–६४ | रावण की गर्वोक्ति । |
| १६ | १–१४ | लंका में सन्ध्या-वर्णन । |
| | १५–२५ | चन्द्रोदय वर्णन । |
| | २६–५९ | राक्षसियों का केलि-वर्णन। |
| | ६०–६६ | राजमहल में रावण का मद्यपान और राक्षसियों के साथ विहार। |
| | ६७–७४ | प्रातःकाल चारणों का रावण को जगाना। |
| १७ | १–२५ | राम का युद्ध-क्षेत्र में आना; रावण का अपने सेनानायकों को एकत्र कर युद्ध के लिये प्रोत्साहित करना। |
| | २६–६२ | राक्षसों का युद्ध के लिये निकल पड़ना । |
| | ३३–४३ | वानरों और राक्षसों का युद्ध। राक्षस-सेना का भाग खड़ा होना। रावण का मेघनाद को भेजना । |
| १८ | १–१३ | मेघनाद का युद्ध करना और लक्ष्मण को नाग-पाश में बाँध लेना। |
| | १४–५४ | कुम्भकर्ण का युद्ध । अंगद का हनुमान् को प्रोत्साहित करना । भागती हुई वानर सेना का लौटना। कुम्भकर्ण का वध। |
| | ५५–६३ | राक्षसों से युद्ध । |
| | ६४–७४ | लक्ष्मण और रावण का युद्ध । रावण की 'शक्ति' से लक्ष्मण की मूर्छा। |
| १९ | १–३१ | हनुमान् के सञ्जीवनी बूटी लाने से लक्ष्मण की मूर्छा टूटना। राम-रावण युद्ध। रावण का वध और आकाश से पुष्प वृष्टि । |
| | ३२–५२ | मन्दोदरी विलाप। |
| | ५३–५६ | राम का रावण के राजमहल में सिंहासनारूढ होना। वहाँ सीता का आना। परन्तु राम का जनापवाद के भय से मुँह फेर लेना। |
| | ५७–६० | सीता का क्रोध से युक्त होकर राम से कहना। |
| | ६१–६४ | सीता का अग्नि को साक्षी देकर शपथ लेना । |
| २० | १–८ | राम का लंका से पुष्पक पर प्रस्थान, सीता के प्रति उनके स्नेहोद्गार। |
| | ९–५२ | पुष्पक पर से मार्ग के दृश्यों का सीता से वर्णन करना। |
| | ५३–६० | अयोध्या पहुँचना और राम का राज्याभिषेक । |
| | ६१–६४ | कवि के वंश का वर्णन । |

## १३

# यमकों के लक्षण

सत्यर्थे पृथगर्थायाः स्वर व्यञ्जन संहतेः ।
क्रमेण तेनैवावृत्तिर्यमकं विनिगद्यते ॥— साहित्य दर्पण

गोमूत्रिकाबन्धः—

वर्णानामेकरूपत्वं यद्येकान्तरमर्द्धयोः ।
गोमूत्रिकेति तत्प्राहु दुष्करन्तद्विदोविदुः ॥

सर्वतोभद्रः—

तदिदं सर्वतोभद्रं भ्रमणं यदि सर्वतः ।—दण्डी

समुद्गकः—

अर्द्धं पुनरावृत्तं जनयति यमकं समुद्गकम् ।—रुद्र भट्ट
अर्द्धाभ्यासः समुद्ग स्यात् ।—दण्डी

यमकावली:—

पदेषु यत्र सर्वेषु सादृश्यं दृश्यते यदि ।
यमकावलिरुद्दिष्टा शिल्ष्टा यमक कोविदैः ॥

प्रतिलोमः—

आवृत्तिः प्रतिलोम्येन पादार्द्धश्लोक गोचरा ।
यमकं प्रतिलोमत्वात्प्रतिलोममिति स्मृतम् ॥—दण्डी

चक्रबन्धः—

दशमण्डलरेखात्मके नवमण्डलान्तरालवर्ति चक्रे नाभिस्थानेन सहैकोनविंशतिप्रकोष्ठं प्रत्येकं द्व्यक्षगतं पंक्तित्रयं समरेखया लिखित्वा तत्रैकस्यां पंक्तौ वामपार्श्वप्रक्रमेण आद्यपादमालिख्य तथा प्रादक्षिण्येन द्वितीय तृतीययोर्द्वितीय तृतीयौ लिखित्वा नेमिस्थाने बाह्यवलये साक्षर कोष्ठषट्केन सहाष्टादश कोष्ठवर्ति तृतीय पादान्तकोष्ठवर्ति वर्णमारभ्य प्रादक्षिण्येन चतुर्थपादं लिखित्वा तत्रैव समापयेत् । तत्र तद्यान्तवर्णैः सह चतुर्थ पादोद्धारः तत्र नाभिस्थाने आद्य पादत्रयदशमाक्षर संवादः । तृतीयान्त कोष्ठे चतुर्थाद्यन्त वर्णयोः संवादः तृतीय वलये माघ काव्यमिदं । षष्ठे शिशुपाल वध इति कविकाव्य नामोद्धारः ।

—शिशुपाल वध, १९-१२०.

मुरजबन्धः—

तिर्यग्रेखा लिखेत्पञ्च नवोद्ध्वास्तत्र पंक्तयः ।
अष्टकोष्ठाश्चतस्रः स्युस्तासु श्लोकं लिखेत् क्रमात् ।

तत्राद्य द्वित्रितुर्यासु तुर्यत्रिद्वयाद्य पंक्तिषु ।
आद्य द्वित्रिचतुः पञ्च षट् सप्ताष्टम कोष्ठगः ।
दृश्यते प्रथमः पादश्चतुर्थश्चैव मेवहि ।
चतुर्थ पंक्ति प्राथम्यात्प्रथमावधि वीक्षणात् ।
द्वितीयादावाद्य द्वित्र्योद्वितुर्ये त्रितुरीयके ।
तुर्यं त्रिद्वयोस्तृतीयाद्ये द्रष्टव्योध्रिर्द्वितीयकः ।
तृतीयोध्रिर्द्वितीयान्त्ये आद्य सप्तमषष्ठयो : ।
द्वित्रिपञ्चमयोस्तुर्यषष्ठ सप्तमयोः क्रमात् ।
तृतीयान्त्ये च लक्ष्योयमथान्यः क्रम उच्यते ।
आद्यन्त्य युग्मयोः पंक्त्याश्चिन्त्यो गोमूत्रिका क्रमः ।
कृत्वैकं द्वितयं द्वेच द्वयमेकमिति क्रमात् ।
यद्वा द्वितयमेकं च द्वयमेकं द्वयं पुनः ।
स्वपंक्तिप्रक्रमावेव विन्यासद्वितयं भवेत् ।
यद्वा प्रथम तुर्य्यांघ्री स्व पंक्त्योस्तदनुक्रमात् ।
द्वितीयोध्रिर्द्वितीयस्यां क्रमादाद्यचतुष्टये ।
व्युत्क्रमाच्च तृतीयस्या माद्यमेव चतुष्टये ।
व्युत्क्रमेण द्वितीयस्यां तृतीयस्यां क्रमेण च ।
द्रष्टव्यो हि तृतीयोंऽध्रिरन्त्यकोष्ठ चतुष्टये ।
विन्यास भेदास्त्वन्येऽपि सन्त्येव बहवोऽत्रहि ।
विस्तरात्तु न लिख्यते स्वयमूह्या विचक्षणैः ॥

—माघ, १९–२९.

:

## १४

# यमक एवं शब्द-चित्र

कुमारदास ने जानकीहरण में २५ प्रकार के यमकों एवं शब्द-चित्रों का व्यवहार किया है । उसका विस्तृत विवरण अन्यत्र दे दिया गया है । इस परिशिष्ट में अन्य कवियों—भारवि माघ, भट्टि (भट्टि काव्य के प्रणेता) ने जानकीहरण में प्रयुक्त जिन यमकों एवं शब्द-चित्रों का उपयोग किया है उनका भी उल्लेख है। इन यमकों में से बहुतों के लक्षण नाम ही से स्पष्ट हैं जैसे, 'एकाक्षर:', 'द्वयक्षर:,' 'चतुरक्षरी', इत्यादि । जिनके स्पष्ट नहीं हैं उनके लक्षण परिशिष्ट के अन्त में दे दिये हैं ।

कुछ यमकों का नामकरण कुमारदास ने एक प्रकार से किया है । उन्ही यमकों का अन्य कवियों ने भिन्न नामकरण किया है; यद्यपि दोनों एक ही हैं । यथा :—

| कुमारदास | भारवि | माघ | भट्टिकाव्य |
|---|---|---|---|
| गूढ़ चतुर्थम् | गूढ चतुर्थ पाद. | गूढ़ चतुर्थः | — |
| पाद यमकम् | द्विचतुर्थ यमकम् | -- | — |
| आदि यमकम् | पादादियमकम् | — | — |
| प्रतिलोम | — | गतप्रत्यागतः | — |
| चतुरक्षरी | एकाक्षर पाद | — | — |
| निरन्तरानुप्रासम् | — | एकाक्षरः | — |
| अर्धप्रतिलोमः | प्रति लोमानुलोमपादः | अर्ध प्रतिलोमः | — |
| आद्याम्रेडितम् | पादादि यमकम् | — | — |
| सन्दष्टकम् | शृंखला यमकम् | — | — |
| अर्धयमकम् | समुद्गकम् | — | — |
| चक्रवृत्तम् | — | चक्रबन्धः | |

कुछ महाकवि तो ऐसे हैं जिन्होने अपने काव्यों मे यमकों का अत्यधिक प्रयोग किया है। उदाहरणार्थ, माघ ने 'शिशुपाल वध' का पूरा छठां सर्ग एक ही प्रकार के यमक में लिखा है और १९वें सर्ग में विभिन्न यमकों एवं शब्द-चित्रों का व्यवहार किया है । माघ का महाकवियों में एक विशिष्ट स्थान है । सभी जानते हैं :—

उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थ गौरवम् ।
नैषधे (दण्डिनः) पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयोगुणाः ॥

भारवि ने किरातार्जुनीय के १५वें सर्ग मे यमकों का बहुत उपयोग किया है और भट्टिकाव्य मे तो यमकों की भरमार है ही। परन्तु ध्यान देने की बात है कि कालिदास ने रघुवंश और कुमारसम्भव मे और श्रीहर्ष ने नैषधीय चरित मे केवल छोटे-छोटे ललित यमकों का उपयोग किया, एक भी भयंकर दंगली यमका का नहीं । कारण यही लगता है कि कालिदास मे प्रसाद गुण और नैषध में लालित्य इतना है कि दंगली यमको के लिये उनमे कोई स्थान नहीं है। काव्य के रस की दृष्टि से यमक अधम है ।

———